इस प्रकार इन 36 स्कन्ध, धातु, आयतन आदि के समूह को वज्रदेह कहते हैं। क्योंकि वज्रदेह स्थूल स्कन्ध, धातु, आयतन एवं सूक्ष्म स्कन्धादि नाड़ी, वायु एवं बिन्दु द्वारा सिद्ध प्रभास्वर समल चितत्व द्वारा उत्पन्न होते हैं, बाहर के सूक्ष्म अणु इत्यादि से नहीं, क्योंकि सभी चित्त के अवभासमात्र हैं। इसप्रकार सिद्ध वज्रदेह का उत्पन्न होना वज्रयान द्वारा उत्पन्न निर्माणकाय में नियत है। इसलिए समल का आधार निर्माणकाय हैं। यह निर्माणकाय भी धर्मधातु द्वारा उत्पन्न हुआ है। इसलिए माँ का भग धर्माकार होनेसे धर्मधातु है, 10 माह का तात्पर्य 10 भूमि से है, माँ उपाध्याय के सदृश है, गर्भाशय का तात्पर्य चीवर से है, अहं शब्द का तात्पर्य वाग्जप से है, उत्पन्न होने के बाद से 7 स्नान इत्यादि बालक के सप्ताभिषेक हैं। इस प्रकार चार अवस्थाओं के चित्त स्वभाव चार काय हैं। ये चार स्वभाव, अर्थात् आधार—मार्गफल की सभी अवस्थायें निर्विकार एवं अविच्छिन्न होती हैं, क्योंकि सन्तति-प्रबन्ध अविच्छिन्न हैं। ऐसा तन्त्रशास्त्रों में कहा गया है।

इस प्रकार वर्तमान वज्रदेह की स्थिति को अवभास (प्रतिभास) मात्र जानकर सांसारिक देह, अर्थात् समल चित्त को रूपकाय के ज्ञान द्वारा विमल करने से उत्तम निर्माणकाय की सिद्धि होती है।[1]

श्रीसंवरोदय तन्त्रराज में भी कहा है—

जम्बुद्वीपे सुजातस्य कर्मभूमिः प्रशस्यते।
सुकृतं दुष्कृतं कर्म मध्यमाधममुत्तमम्॥
पूर्वजन्मविपाकोऽत्र दृश्यते सर्वजन्तुषु॥ 7॥
मदमात्सर्यदुष्टाश्च शठकोपाभिमानिनः।
रागद्वेषादिमोहान्धा जराव्याधिप्रपीडिताः॥ 8॥
जम्बूद्वीपे वरश्रेष्ठा मध्यदेशोपपद्यते।
मृदुमध्यतीक्ष्णेन्द्रियो जन्मपूर्वकुशलमपेक्षितम्॥ 9॥
मनुष्यजातं प्रथमं महाफलम्
स्वगृहान्निष्क्रान्तिर्द्वितीयस्य लाभः ।
कुशले प्रवज्यासाधनं तृतीयम्
एकाग्रमानसलाभश्चतुर्थन्तु उदाहृतम्॥ 10॥

●

---

जन्मोत्पत्तिक्रमं ज्ञात्वा सम्यक्संबुद्धत्वमाप्नुयात्।
एतत् स्कन्धपरिज्ञानं कथितं तत्त्ववादिना॥
—श्री महासंवरोदयतन्त्रराज, उत्पत्तिनिर्देश पटल।

विस्तृत जानकारी के लिए योगिनीजाल महातन्त्र चक्रोत्पत्ति पटल को देखें।

1. इनका विस्तार से वर्णन निम्नलिखित ग्रन्थों में है—
   1. हेवज्रतन्त्रराज, 2. वज्रमालाभिधानमहायोगतन्त्र, 3. वज्रगर्भटीका, 4. संचयतन्त्र, 5. आनन्दगर्भावक्रान्तिसूत्र।

# तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद

—वङ्छुग दोर्जे—

[ गुह्यसमाजतन्त्र में कहा गया है कि 'प्रबन्धं तन्त्रमाख्यातम्' अर्थात् सत्त्वों में आद्यन्त रहित चित्त की अविच्छिन्न संतति, जो साधक की मार्ग आदि प्रक्रियाओं का आधार है, तन्त्र कहलाता है। विभिन्न बौद्ध-मतावलम्बियों ने इसे गोत्र, सुगतगर्भ, महामुद्रा और बोधिचित्त आदि अनेक नामों से व्याख्यात किया है। उस पर यहाँ संक्षेप में प्रकाश डाला गया है। साथ ही पारमितानय और मन्त्रनय (वज्रयान) की भेद-रेखा को खोजने का भी प्रयास किया है, जिससे वज्रयान दर्शन का स्वरूप स्पष्ट हो जाय। आगे इसी क्रम में वज्रयान दर्शन के चतुर्विध क्रिया, चर्या, योग आदि तन्त्रों की साधनाविधि को दिया जायेगा। ]

तन्त्र शब्द अनेक अर्थों में प्रयुक्त हुआ है। इनका डॉ० पी० वी० काणे ने "धर्मशास्त्र का इतिहास" जिल्द पाँच, प्रथम परिच्छेद में विस्तार से विवरण दिया है। तन्त्र शब्द बहुधा "तनु विस्तारे" एवं "त्रै रक्षणे" ( बचाना ) धातुओं से निष्पन्न माना गया है। यह बहुत से विषयों का, जिनमें तत्त्व एवं मन्त्र भी सम्मिलित हैं, विस्तार करता है, रक्षण करता है, अतः इसे तन्त्र कहा जाता है। बौद्ध तन्त्र साहित्य में भी, "तन्यते विस्तार्यंते ज्ञानमनेन इति तन्त्रम्" इसी अर्थ में तन्त्र शब्द का प्रयोग हुआ है।

## तन्त्र का लक्षण और भेद

गुह्यसमाज तन्त्र में कहा गया है—

"प्रबन्धं तन्त्रमाख्यातं तत् प्रबन्धं त्रिधा भवेत्।
आधारः प्रकृतिश्चैव असंहार्यप्रभेदतः ॥
प्रकृतिश्चाकृतेर्हेतुरसंहार्यंफलं तथा।
आधारस्तदुपायश्च त्रिभिस्तन्त्रार्थसंग्रहः ॥ [ 18।33-34 ]

गुह्यसमाज के इस वचन में प्रबन्ध को तन्त्र कहा गया है और उसके तीन भेद किये गये हैं। यहाँ अभिधेय की दृष्टि से तन्त्र के तीन भेद हैं—हेतु, उपाय और फल। अभिधान की दृष्टि से भी उपर्युक्त विषयों का प्रतिपादन करनेवाले सभी शास्त्र तन्त्र कहलाते हैं।

इन शास्त्रों की भोट देश में विद्यमान विपुल राशि में श्री दरथंग रिनपोछे ने अपने प्रकाशित कग्युर, तन्ग्युर के प्रारम्भ में ( द स्दे दुगेकेनन कन्टेंन्ट एनालाईज के पृष्ठ संख्या 35 में ) बुद्ध वचन में तंत्रग्रंथों की संख्या 471, परिच्छेद 247 और श्लोक 41,500 तथा भारतीय पंडितों द्वारा रचित

तन्त्रग्रन्थों की संख्या 2630 ग्रन्थ, 3,575 परिच्छेद और 103.000 श्लोक बताई है। इसके अतिरिक्त ञिङ्मार्ग्युदहबुम और धारणीसंग्रह भी हैं।

## हेतु आश्रय तन्त्र

हेतु तन्त्र का अभिधेय की दृष्टि से देखें तो हम लोगों का चित्तस्वभाव वर्तमान में बुद्धस्वरूप होने के बावजूद कृत्रिम ( आगन्तुक ) मलों से आवृत है। यह बीजसदृश है, जो प्रत्ययों के संसर्ग में आकर फल की प्राप्ति कराने की सामर्थ्य रखता है। कृत्रिम ( आगन्तुक ) मल के नाश होने पर सत्त्व का चित्त निर्मल हो जाता है और वह बुद्ध कहलाता है। इसलिये अभिधेय की दृष्टि से यह चित्त ही हेतु ( आश्रय ) तन्त्र कहलाता है। मलिन अवस्था में यह चित्त सांसारिक षड्योनियों ( गोत्रियों ) का कारण होता है और मार्ग में परिपक्व एवं परिष्कृत होकर बुद्ध के रूप में प्रकट होता है। कृत्रिम ( आगन्तुक ) मलों के नाश के अतिरिक्त इसके अपने स्वभाव में किसी भी प्रकार का विकार या परिवर्तन नहीं आता, अतः अविच्छिन्न एक स्वरूपधारा में स्थिर रहता है। जैसा कि हेवज्रतन्त्र में कहा गया है—

सत्त्वा बुद्धा एव किन्तु आगन्तुकमलावृताः।
तस्याकर्षणात् सत्त्वा बुद्धा एव न संशयः॥ ( 2.4.69 )

इस प्रकार सत्त्व का चित्त ही मलिनता और निर्मलता का आधार ( आश्रय ) है। अतः इसी को यहाँ आश्रय या हेतु तन्त्र कहा जाता है।

## उपाय तन्त्र

उपाय का अभिप्राय है हेतु को फल का रूप प्रदान करनेवाली चित्तवृत्ति, अर्थात् फल को प्रकट करने में जो सहायक एवं प्रत्ययसदृश हो उसी को उपाय कहते हैं। जैसे शालि बीजसे फल की प्राप्ति में जल, प्रकाश, उर्वरक आदि उपाय माने जाते हैं, उसी तरह से यहाँ चित्त को परिपक्व और परिष्कृत करने वाले प्रयत्नों को उपाय कहा जाता है। सम्पुटतन्त्र में कहा गया है—

उपायो दर्शितो बुद्धैः सत्त्वानां ज्ञानवृद्धये।
पुण्यं परमार्थतस्त्याज्यमपुण्यस्य च को ग्रहः॥
( नेवारी पाण्डुलिपि, प० सं० 133 )

यह उपाय भी तन्त्र कहलायेगा, क्योंकि उपदेश और अभिषेक की अविच्छिन्न परम्परा और साधना में निरत साधक के अनुभव की परम्परा उपाय के रूप में निरन्तर विस्तार पाती रहती है। इस विस्तारार्थकता को लेकर ये उपाय भी तन्त्र कहलाते हैं। हेवज्रतन्त्र में बताया गया है—

नदीस्रोतःप्रवाहेन दीपज्योतिप्रबन्धवत्।
सततं तत्त्वयोगेन स्थातव्यमहोरात्रतः॥ ( 1.8.56 )

समाधि की अविच्छिन्न धारा आदिकर्मिक को सम्भव नहीं है। लेकिन क्रमशः अभ्यास से अविच्छिन्न समाधि की अवस्था प्राप्त होती है। बोधिचर्यावतार में कहा गया है—

अविच्छिन्नाः पुण्यधाराः प्रवर्तन्ते नभःसमाः। ( 1.19 )

अविच्छिन्न पुण्यधारा रूप यह समाधि भी, जो कि चित्त की निर्मलता में उपायभूत है, चित्त की ही एक अवस्था है, अतः यह उपाय तन्त्र है।

## फल तन्त्र

फल तन्त्र का अभिप्राय है हेतु में असंहार्य रूप में स्थित फल का अभिमुखीभाव। चित्त को हेतु अवस्था में छिपी हुई निर्मल वृत्तियों को प्रकट करना फल तन्त्र है। जैसे वृक्ष के फूलों में फल असंहार्य ( अविनाभाव ) रूप में स्थित हैं और कालक्रम से वह पक जाते हैं, उसी तरह उपाय तन्त्र के सहारे चित्त बोधि के रूप में परिष्कृत होकर फल तन्त्र कहलाता है। फल तन्त्र भी तन्त्र है, क्योंकि यह निरन्तर अविच्छिन्न रूप में रहता है। सूत्रालंकार में कहा गया है—

त्रिभिः कायस्तु विज्ञेयो बुद्धानां कार्यसंग्रहः।
साश्रयः स्वपरार्थो यस्त्रिभिः कार्यैर्निदर्शितः॥ ( 9।65 )
आश्रयेणाशयेनापि कर्मणा ते समा मताः।
प्रकृत्याऽस्रंसनेनापि प्रबन्धेषु नित्यता॥ ( 9।66 )

धर्मकाय स्वभाव से नित्य है, क्योंकि इसमें किसी भी प्रकार का विकार नहीं होता। संभोग-काय द्वारा धर्म का निरन्तर उपभोग करते रहने और निर्माणकाय द्वारा निरन्तर प्राणियों का कल्याण करते रहने से फलकाय में भी निरन्तरता रहती है, अतः इसे फलतन्त्र कहा गया है। जैसा कि महायानसूत्रालंकार में कहा है—

यथाकाशे अविच्छिन्ना दृश्यन्ते लोकतः क्रियाः।
तथैवानास्रवे धातौ अविच्छिन्ना जिनक्रियाः॥ ( 9।20 )

इसका अभिप्राय यह है कि सत्त्वों में आद्यन्तरहित चित्त की अविच्छिन्न सन्तति एवं साधक की मार्ग आदि प्रक्रियाओं की प्रवृत्ति या अवतारणा का आधार या आश्रय ही 'तन्त्र' कहलाता है। विभिन्न बौद्ध मतवादों में इसका गोत्र, सुगतगर्भ, महामुद्रा, बोधिचित्त आदि अनेक नामों से व्याख्यान हुआ है।

वैभाषिकों के मत में भव तथा भवोपकरणों में अनासक्त चित्तवृत्ति वाला चैतसिक ही आर्य-गोत्र है, क्योंकि अनासक्त चित्त में अनास्रव ज्ञान की उत्पत्ति होती है। अभिधर्म कोष में कहा गया है—

अलोभ आर्यवंशश्च तेषां तुष्ट्यात्मकास्त्रयः।
कर्मान्तेन त्रिभिर्वृत्तिस्तृष्णोत्पादविपक्षतः॥ ( 6.7 )

यहाँ भव का तात्पर्य पंच स्कन्धों से है और भवोपकरण का धर्मकाषाय आदि से, विनयपिटक में भी धर्मकाषाय, भिक्षा तथा सामान्य शय्या आदि से सन्तुष्टि की प्रवृत्ति को आर्य-गोत्रीय कहा गया है। उसी प्रकार जो व्यक्ति त्याग और ध्यानभावना में रुचि रखता है वह भी आर्यगोत्रीय है। इसमें प्रथम तीन भव के प्रतिपक्ष कहलाते हैं और त्याग एवं ध्यानभावना की प्रवृत्ति भवचक्र का प्रतिपक्ष कहलाती है।

सौत्रान्तिक चित्त ( मन ) आयतनविशेष की अविच्छिन्न धारा को गोत्र के रूप में स्वीकारते हैं। महायानियों में अनादि काल से अविच्छिन्न रूप से चले आ रहे धर्मधातुलब्ध स्वाभाविक षडायतनविशेष को गोत्र कहते हैं। यह गोत्र ही बोधिसत्त्व के गुणों का आधार है, जैसा कि बोधिसत्त्व भूमि में कहा गया है—

"तत्राधारः कतमः ? इह बोधिसत्त्वस्य स्वगोत्रं प्रथमश्चित्तोत्पादः। सर्वे च बोधिपक्षा धर्मा आधार इत्युच्यन्ते। तत्कस्य हेतोः ? इह बोधिसत्त्वो गोत्रं निश्रित्य प्रतिष्ठापयितव्यो भवति प्रतिबलोऽनुत्तरां सम्यक्सम्बोधिमभिसम्बोद्धुम्। तस्मात् सभागतया गोत्रम् आधार इत्युच्यते।"

( बो० स० भू० गोत्रपटल, पृ० 1 )

अवतंसक में भी बोधिसत्त्वों का गोत्र धर्म-धातु गगनसदृश विस्तारवाला और स्वभाव से प्रभास्वर बताया गया है। इस प्रकार मलयुक्त तथागत तत्त्व को बुद्धगोत्र कहा है। यही विषय सूत्रालंकार में भी उक्त है—

सर्वेषामविशिष्टापि तथता शुद्धिमागता।
तथागतत्वं तस्माच्च तद्गर्भाः सर्वदेहिनः ॥ (9.37)

उत्तरतंत्र में भी कहा गया है—

चित्तस्य याऽसौ प्रकृतिः प्रभास्वरा न जातु सा द्यौरिव याति विक्रियाम्।
आगन्तुके रागमलादिभिस्त्वसावुपैति संक्लेशमभूतकल्पजैः ॥ (1.63)

समाधिराजसूत्र में, सुगतगर्भ से सारे जगत् को व्याप्त बताया है और कहा गया है कि यह अशेष जगत् बुद्धकारक है। जैसे तिल में तेल और दूध में नवनीत समाहित है, वैसे ही यह प्राणिमात्र में प्रभास्वर, अनिरुद्ध, अनास्रव स्वभाव में स्थित है। इसके कारण को दर्शाते हुए उत्तरतन्त्र में कहा गया है—

सम्बुद्धकायस्फरणात् तथताव्यतिभेदतः।
गोत्रतश्च सदा सर्वे बुद्धगर्भाः शरीरिणः ॥ (1.28)

आगे चलकर वज्रयान में आश्रय तन्त्र को स्वभाव से निराभोग मण्डल रूप में स्वीकार किया गया है। अविकार महासुख और सर्वाकारवरोपेत शून्यता अद्वय तथा त्रिकाय असंहार्य अभेद महामण्डल ही गोत्र या तन्त्र है। इसे महामुद्रा और बोधिचित्त के नाम से भी जाना जाता है। जैसे

यथेन्धनं समाश्रित्य तेजोबीजं तु संस्थितम् ।
तिलेषु वा यथा तैलं रस इक्षोः प्रकल्पितः ॥
पुष्पेषु वा यथा गन्धो दध्नि वा नवनीतकम् ।
सर्वत्र सर्वसत्त्वेषु स्थावरे जङ्गमेषु च ॥
रूपारूपगता चापि महामुद्रा प्रतिष्ठिता ॥ (अ०सि०पृ० 143)

बोधिचित्त को भी आश्रय के रूप में व्यक्त किया गया है। जैसा कि श्रीसमाजोत्तर तन्त्र में कहा है—

अनादिनिधनं शान्तं भावाभावाक्षयं विभुम् ।
शून्यताकरुणाभिन्नं बोधिचित्तमिति स्मृतम् ॥ ( 18.37 )

यहाँ प्राणिमात्र के बुद्धत्व प्राप्त करने की कामना मात्र को बोधिचित्त नहीं कहा गया है। ऊपर लिखित श्लोक की व्याख्या करते हुए ज्ञानसिद्धि में कहा है—

"एतदुक्तं भवति—सर्वधर्मस्वभावज्ञो योगी सर्वतथागतैः सह अन्योन्य (व्याप्य) व्यापक भावेन सदा स्थितो बुद्धकृत्यकरः। सर्वसत्त्वेषु महाकरुणाप्रमाणानुगतं बोधिचितं वज्र इत्यर्थः। अनेन भावनाप्येवं कर्तव्येति निर्दशितम्। बोधिचित्तमिति स्मृतमिति अशेषयोगतन्त्रेष्वेवमभिप्रापयति। आदिकर्मिकादीनां तु बोधिचित्तं सर्वसत्त्वाननुत्तरायां सम्यक्सम्बोधौ प्रतिष्ठापयामीति चित्तमात्रम्"
( पृ० 135 )

महामायातंत्र की टीका गुणवती में बोधिचित्त को हेतु, उपाय और फल के रूप में भी कहा है—

"प्रकृतिर्निजः स्वभावः। कुतः प्रकृत्यैव प्रभास्वराः ? यद्येवं न स्यात् न कस्यचिद् बोधिः स्यात्, चित्तस्वभावानां मलानां सति चित्ते क्षयायोगात्। तस्मात् चित्तस्य प्रकृतिप्रभास्वरत्वम्। ....एतान् हेतुफलोपायानधिकृत्य ये देशनाप्रबन्धास्ते यथाक्रमं हेतुतन्त्रं फलतन्त्रमुपायतन्त्रं वा" (च)
( हस्तलेख नेपाली )

इस प्रतिपादन से यह स्पष्ट हो जाता है कि अभिधेय की दृष्टि से चित्त को आधार मानकर जैसे तन्त्र के तीन भेद हैं, उसी तरह से अभिधान की दृष्टि से चित्त की उक्त त्रिविध अवस्थाओं के प्रतिपादक तन्त्र (शास्त्र) भी त्रिविध हैं।

ऊपर तन्त्र के स्वरूप पर विचार करते समय हमने यह पाया कि चित्त एवं चित्त की संतति या प्रवाह में विभिन्न बौद्ध मतावलम्बियों ने अपनी सामर्थ्य के अनुसार चित्त के स्वरूप में नाना प्रकार के गुणों को पाया अथवा उसको अनेक अर्थों में लिया। संक्षेप में इतना हमें अवश्य ही स्वीकारना होगा कि चित्त की स्थिति, अर्थात् चित्त की प्रभास्वरता निरन्तर है, उसके अभाव में न हम कुछ कर सकते हैं और न कुछ हो सकता है। सरहपाद ने कहा है—

चित्त के अभाव में धर्म किसने समझा, चित्त और धर्म में सारा प्रतिभास।
ढूंढ़े तो न लहै गवेषक पूर्व से नहीं, अभाव त्रिकाल (में) अजात अनिरुद्ध।
( राहुल, दोहाकोश हिन्दी छाया, पृ० 253 )

## तत्त्वदर्शन

### सामान्य

यहाँ प्रश्न उठता है कि इस तथ्य की प्रतीति कैसे हो ? इसपर हेवज्रतन्त्र में बुद्ध कहते हैं—

पोषधं दीयते प्रथमं तदनु शिक्षापदं दशम्।
वैभाष्यं तत्र देशेत सूत्रान्तं वै पुनस्तथा॥
योगाचारं ततः पश्चात् तदनु माध्यमकं दिशेत्।
सर्वमन्त्रनयं ज्ञात्वा तदनु हेवज्रमारभेत्।
गृह्णीयात् सादरं शिष्यः सिद्ध्यते नात्र संशयः॥ (2।8।9-10)

अर्थात् उपोषध से लेकर तीन शिक्षा पदों का अनुशीलन कर क्रमशः वैभाषिक, सौत्रान्तिक, विज्ञानवादी, माध्यमिक और फिर मन्त्रनय में प्रवेश कर क्रिया, चर्या, योग आदि का अनुशीलन कर अन्त में अनुत्तर हेवज्रतन्त्र में प्रवेशकर अद्वय ज्ञान को प्राप्त करना होता है। यही कारण है कि बौद्ध दर्शन का अन्तिम उद्देश्य अद्वय ज्ञान की प्राप्ति एवं युगनद्ध को प्राप्त करना होता है। यही बुद्ध-वचनों का सार है। जैसा कि चर्यागीति कोश की व्याख्या में कहा गया है—

चतुरशीतिसाहस्रे धर्मस्कन्धे महामुने।
तत्त्वं ये न जानन्ति ते सर्वे निष्फलाय वै॥ ( पृ० 22 )

अर्थात् चौरासी हजार स्कन्धों की देशना तत्त्वज्ञान के लिये ही हुई। तत्त्व क्या है ? कुद्दाल-पाद कहते हैं—

यस्य स्वभावो नोत्पत्तिर्विनाशो नैव दृश्यते।
तज्ज्ञानमद्वयं नाम सर्वसंकल्पवर्जितम्॥ (चर्या०गी०को०पृ० 77)

### विशेष

वैभाषिक और सौत्रान्तिकगोत्रीय विनेय जन बोधिपथप्रदीप में बताई पद्धति से—"पापकर्मनिवृत्तात्मा भवसुखात् पराङ्मुखः। आत्मनिर्वाणार्थी" होकर केवल अपनी निर्वाण-प्राप्ति के लिये शील, समाधि और वितर्कयुक्त विपश्यना की भावना करता है। तत्त्वतः वैभाषिक और सौत्रान्त्रिक बाह्यार्थ की सत्ता मानते हैं। जैसे कि अभिधर्मकोश में बताया गया है—

यत्र भिन्नेन तद्बुद्धिरन्यापोहे धिया च तत्।
घटार्थवत् संवृतिसत् परमार्थसदन्यथा॥ (6।4 )

प्रमाणवार्त्तिक में भी यही बात कही गई है—

अर्थक्रियासमर्थं यत् तदत्र परमार्थसत् ।
अन्यत् संवृतिसत् प्रोक्तं ते स्वसामान्यलक्षणे ॥

( प्रत्यक्ष परिच्छेद 1 श्लोक 3 )

जो अर्थक्रियाकारी हो, वही वास्तविक एवं पारमार्थिक होता है, अन्य विकल्प, सामान्य-लक्षण आदि मिथ्या एवं अलीक हैं। ऐसा स्वीकार कर सौत्रान्तिक भी धर्मों की सत्ता को स्वीकारते हैं। विज्ञानवादी और माध्यमिक—

स्वसन्तानगतैर्दुःखैर्दुःखस्यान्यस्य सर्वथा ।
सर्वस्य यः क्षयं काङ्क्षेदुत्तमः पुरुषस्तु सः ॥ ( बो० प० प्र० 5 )

इस सूक्ति के अनुसार प्राणीमात्र के हित के लिये सोचते हैं तथा तत्त्व की दृष्टि में विज्ञान, वादी—"चित्तमात्रं भो जिनपुत्रा यदुत त्रैधातुकम्" इस वचन के अनुसार चित्त मात्र स्वीकारते हुए बाह्यार्थ की सत्ता नहीं मानते। माध्यमिक परमार्थ में चित्त की सत्ता को भी नहीं स्वीकारते तथा सभी वस्तुओं को धर्मशून्य निःस्वभाव एवं प्रतीत्यसमुत्पन्न मानते हैं। जैसा कि नागार्जुन ने कहा है—

अप्रतीत्यसमुत्पन्नो धर्मः कश्चिन्न विद्यते ।
यस्मात्तस्मादशून्यं हि धर्मः कश्चिन्न विद्यते ॥ (मू० मा० का० 2।9।19)

उसके पश्चात् जब हम वज्रयान में प्रवेश करते हैं, तो पाते हैं कि माध्यमिकों की निःस्व-भावता और विज्ञानवादियों की चित्तमात्रता ही यहाँ चतुष्कोटिविनिर्मुक्त निष्प्रपंच प्रज्ञोपायात्मक अद्वय तत्त्व बन जाता है। इस स्थिति को वज्रयान के ग्रन्थों ने आभासशून्यता, विद्याशून्यता, महा-सुख शून्यता आदि शब्दों से व्याहृत किया है। प्रतिपत्तिसारशतक में आर्यदेव ने कहा है—

प्रज्ञाकरुणयोर्भेदः प्रदीपालोकयोरिव ।
प्रज्ञाकरुणयोरैक्यं प्रदीपालोकयोरिव ॥ ( हस्तलिपि नेवारी )

अर्थात् प्रदीप और उसके आलोक की भाँति चित्त की प्रभास्वरता ( आभास ) और उसकी निष्प्रपंचता भिन्न भी है और अभिन्न भी। यही अद्वय तत्त्व है। इस प्रकार विज्ञानवादी चित्तमात्रता की परमार्थतः सत्ता स्वीकारते हैं, जबकि माध्यमिकों के तर्कानुसार चित्त भी धर्म है, अतः इसमें भी स्वभावशून्यता ( निःस्वभावता ) होनी चाहिये। जब कि महामायातन्त्र की टीका गुणवती में रत्नाकर शान्तिपाद ने "चित्तमचित्तम्" कहकर वज्रयान के ऊपर निर्दिष्ट अद्वय तत्त्व को त्रिकालिक अजात और अनिरुद्ध माना है। यही वज्रयान का दार्शनिक पक्ष प्रतीत होता है।

## साधना

सामान्यतः साधना[1] और यान शब्द समानार्थक हैं। बौद्ध ग्रन्थों में श्रावकयान, प्रत्येकबुद्धयान और बोधिसत्त्वयान ( महायान ) नामक तीन यान वर्णित हैं। साध्य के अभाव में साधन निरर्थक हैं या हो ही नहीं सकते। अतः होनयानी तीन स्वतन्त्र साध्य स्वीकारते हैं ? (1) अर्हत, 2 प्रत्येकबुद्ध और 3. बुद्ध। लेकिन महायानी एक ही यान को स्वीकारते हैं, जो बुद्धत्व की प्राप्ति कराता है। सद्धर्मपुण्डरीक में कहा गया है—

उपायकौशल्य ममैव रूपं
यत् त्रीणि यानान्युपदर्शयामि।
एको हि यानश्च नयश्च एकः
एका चेयं देशना नायकानाम्॥ ( 2।69 )

इस प्रकार बुद्ध ने अपने उपायकौशल्य से जैसे जैसे पात्र आये, उनके आशय के अनुरूप देशना की थी। अद्वयवज्रसंग्रह में भी कहा गया है—

आदिकर्मिकसत्त्वस्य परमार्थावतारणे।
उपायस्त्वयं सम्बुद्धैः सोपानमिव निर्मितः॥ ( पृ० 21 )

उनका आशय सभी सत्त्वों को अद्वय ज्ञान का साक्षात्कार करवाना था, जैसा कि चर्यागीतिकोष की व्याख्या में कहा गया है—

चतुरशीतिसाहस्रे धर्मस्कन्धे महामुनेः।
तत्त्वं ये न जानन्ति ते सर्वे निष्फलाय वै॥ ( पृ० 22 )

अतः अर्हत्व की प्राप्ति करते समय जैसे श्रावकयानी—

दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेतो नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम्।
दिशं न काञ्चिद विदिशं न काञ्चित् स्नेहक्षयात् केवलमेति शान्तिम्॥
एवं कृती निर्वृतिमभ्युपेतो नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम्।
दिशं न काञ्चिद् विदिशं न काञ्चित् क्लेशक्षयात् केवलमेति शान्तिम्॥
( सौ० न० 6।28-29 )

इस प्रकार उसे परम शान्त निरोधावस्था मात्र कहते हैं, महायानी उसे नेयार्थ मानते हैं। जैसे कि सद्धर्मपुण्डरीक में कहा गया है—

1. साधना के पक्ष को स्पष्ट करते हुए म० म० गोपीनाथ कविराज जी ने 'भारतीय संस्कृति और साधना' में कहा है—' दृष्टि से ही लक्ष्य का निर्देश होता है, लक्ष्य निर्दिष्ट न होने तक साधना की चेष्टा उन्मत्तप्रलाप के समान अर्थहीन होती है, क्योंकि लक्ष्य तथा उसकी प्राप्ति के उपाय जानकर उसका यथाविधि अनुशीलन करना ही साधना है।'' ( प्रथम जिल्द पृ० 23 )

तथैव श्रावकाः सर्वे प्राप्तनिर्वाणसंज्ञिनः ।
जिनोऽथ देशयेत्तस्मै विश्रामोऽयं न निर्वृतिः ॥ ( 5।74 )
उपाय एष बुद्धानां वदन्ति यदिमं नयम् ।
सर्वज्ञत्वमृते नास्ति निर्वाणं तत्समारभ ॥ ( 5।75 )

इस प्रकार श्रावकयानी जिसे परम पद समझते हैं, वह अन्तिम नहीं है, मात्र विश्राम-स्थिति है। अतः उन्हें निरोध से उठकर बोधि के लिये प्रयास करना चाहिये। वहीं पुनः कहा गया है—

त्र्यध्वज्ञानमनन्तं च षट् च पारमिताः शुभाः ।
शून्यतामनिमित्तं च प्रणिधानविवर्जितम् ॥ ( 5।76 )

अतः श्रावकयानी अर्हत् निरोधसमापत्ति से ज्ञानकाय, अविद्या वासना, अनास्रव कर्म, मृत्यु संक्रमण के बल से नया जन्म लेकर महायान में प्रवेश कर बुद्धत्व प्राप्त करते हैं[1]। महायान में किस मार्ग से प्रवेश लेना होगा, इसमें तिब्बत के आचार्यों के निम्न मत हैं—

1. कुछ विद्वान् संभार मार्ग से प्रवेश करने के लिये कहते हैं। उनका आशय है कि बुद्धत्व को प्राप्त करने के लिये महायान के संभार आदि पाँचों मार्गों का अनुगमन करना आवश्यक होता है।

2. दूसरे आचार्य कहते हैं कि अर्हत् द्वारा क्लेश आवरण का समूल नाश करने से पुनः संसार में जन्म नहीं लेना पड़ता। अतः सुखावती आदि बुद्ध-क्षेत्र में जन्म लेकर वहीं से क्रमशः बोधिसत्त्वों के आचरणों का अनुशीलन कर बुद्धत्व को प्राप्त करना चाहिये।

3. अन्य आचार्य अर्हत् द्वारा क्लेश आवरण का क्षय करने से प्रथम प्रमुदिता भूमि में प्रवेश कर भावनामार्ग से ज्ञेयावरणों का क्रमशः क्षय करते हुए बुद्धत्व की प्राप्ति करना स्वीकारते हैं।

4. दूसरे आचार्य बोधिसत्त्वों में सातवीं भूमि तक क्लेश आवरण की सूक्ष्म वासना रहने तथा अर्हतों द्वारा उनका समूल नाश करने से बोधिसत्त्वों की सातवीं भूमि से ही प्रवेश मानते हैं।

इन मत-मतान्तरों का विस्तार भोट विद्वानों ने माध्यमिकावतार प्रथम परिच्छेद में किया है, जहां कि "दूरंगमा भूमि" की प्राप्ति के बाद बुद्धि द्वारा भी श्रावकों को प्रभावित करने की चर्चा आयी है।

महायानियों में भी कुछ विद्वानों का यह मत है कि पारमिता नय को भी अन्त में मन्त्रनय ( वज्रयान ) का आश्रय लेना चाहिये[2]। अन्यथा आभास, आयतन, लब्ध के आवरणों का परिशोधन नहीं होता और सम्यक् संबोधि की प्राप्ति भी नहीं हो सकती। यद्यपि ये दोनों

1. बोधिचर्यावतार प्रज्ञापरिच्छेद व्याख्या 'मणिकेतक' पृ० 52।

2. नागबोधि विरचित कर्मान्तविभाग स्दे दगे तन्ग्युर 'तन्त्र ङी' पृ० 146।

नय महायान में ही सम्मिलित हैं। जैसे कि अद्वय वज्र संग्रह में बताया गया है—"महायानं च द्विविधं पारमितायानं मन्त्रयानं चेति" (पृ० 21)। अब देखना यह है कि पारमितानय और मन्त्रनय में क्या अन्तर है ? तथा वह कौन सा तत्त्व है, जिसके अभाव में पारमितायानियों को भी अन्त में मन्त्रयान एवं वज्रयान का आश्रय लेकर ही अन्तिम लक्ष्य की प्राप्ति करनी पड़ती है। इसपर विचार करने से दोनों नयों का साधना पक्ष क्या होगा, वह भी स्पष्ट हो जायेगा।

उभयनय के अन्तर को स्पष्ट करते हुए भोट देश के महान सिद्धाचार्य सुमतिकीर्ति ने महामन्त्र-क्रम में कहा है—

1. उभयनयों का अन्तिम लक्ष्य बुद्धत्व प्राप्त करना है, अतः अभिसमयालंकारकी "चित्तोत्पाद परार्थाय सम्यक् सम्बोधिकामता।" (1।19) इस उक्ति के अनुसार दोनों प्राणिमात्र के कल्याण के लिये बोधितत्त्व को प्राप्त करना चाहते हैं। अतः बोधि चित्त की भेद रेखा नहीं स्वीकारी जा सकती।

2. सभी धर्मों की निःस्वभावता को स्वीकारने से, शून्यता में भी भेद न होने से शून्यता भी भेद रेखा नहीं हो सकती।

3. षट् पारमिताओं की चर्या का अनुशीलन उभय नयों में होने से भी सीमा रेखा नहीं खींची जा सकती।

4. पात्रों में मृदु, मध्य और अधिमात्र के क्रम के आधार पर भी भेद नहीं किया जा सकता, क्योंकि ये भेद दोनों नयों में संभव है।

5. पारमितानय राग रहित और तन्त्र नय रागयुक्त पात्रों के अनुग्रह हेतु उपदिष्ट है, यह भी नहीं माना जा सकता, क्योंकि पारमितानय में भी इस प्रकार का प्रावधान है। जैसा कि बोधि-चर्यावतार में कहा गया है—

एवं बुद्ध्वा परार्थेषु भवेत् सततमुत्थितः।<br>
निषिद्धमप्यनुज्ञातं कृपालोरर्थदर्शिनः ॥ (5।84)

इसके अतिरिक्त पारमितानय का अनुपालन करने वाले बहुत से गृहस्थ भी हो सकते हैं। यही नहीं, ब्राह्मण पुत्र नक्षत्र ने भी उपाय कौशल और प्राणी के कल्याण हेतु मैथुन किया था। इस तरह की अनेक कथाएँ सूत्रों में उपलब्ध होती हैं। वहीं मन्त्रनय में भी ऐसे अनेक महापुरुष हैं, जो भिक्षु ही नहीं, सिद्धिलब्ध पुरुष भी थे। यहाँ यह विचारणीय है कि तन्त्र में राग के मार्गीकरण की बातें कही गयी हैं, लेकिन पारमितानय में यदि वह प्राणियों के कल्याण के लिये हो तो उसे स्वीकारने के लिये कहा गया है अन्यथा नहीं। इन दोनों नयों में यह बहुत बड़ा अन्तर है, जो विचारणीय है।

6. महासुख का संचार कर विषय ( आलम्बन ) शून्यता में दृढ़ता की प्राप्ति आदि की भी कोई सीमा रेखा नहीं स्वीकारी जा सकती, क्योंकि पारमितानय में भी शमथ में दृढ़ता प्राप्त करने से प्राणवायु नियन्त्रित होती है, जिससे काय प्रश्रब्धि की प्राप्ति होकर काय में सुख का संचार होता है तथा वह अपने विषय ( आलम्बन ) में जितना चाहे उतना स्थिर रह सकता है। अतः दोनों में सुख की अनुभूति होने से विशेष सीमा रेखा खींचना कितना संभव होगा, यह विचारणीय है। कुछ लोग तन्त्र में अविकार, अनक्षर सुख के बारे में कहते हैं, जब कि पारमितानय में यह स्थिति प्रश्रब्धिकालिक एवं प्रयास आदि पर निर्भर रहती है। पुनश्च यहाँ महासुख का अभिप्राय बोधिचित्त शुक्र+शोणित उभय, नाड़ी, वायु, तिलक की प्रक्रिया से उत्पन्न होने वाले सुख से लें तो यह मात्र अनुत्तर तन्त्र की ही विशेषता होगी, क्रियादि अन्य सामान्य तन्त्रों की नहीं। इस प्रकार दोनों नयों की प्राप्ति लक्ष्य में कोई भेद नहीं है। उसकी प्राप्ति एवं मार्ग में शून्यता दर्शन चित्तोत्पाद, पारमिताओं का आचरण आदि के भेद के द्वारा अन्तर नहीं किया जा सकता।

## फल

यहाँ विचारणीय यह है कि दोनों की प्रधान अभिरुचि परार्थ करना है, जब हम परार्थ के बारे में सोचते हैं तो यह कार्य रूपकाय से संभव हो सकता है, धर्मकाय से नहीं। शास्त्रों में धर्मकाय की प्राप्ति को स्वार्थ सम्पत्ति और रूपकाय की प्राप्ति को परार्थ सम्पत्ति कहा गया है। यह भी सत्य है कि एक के अभाव में दूसरे की प्राप्ति पुनः असम्भव होती है। श्रावकयानी वैभाषिक और सौत्रान्तिक बुद्ध के रूपकाय को कर्मों का विपाक मानते हैं तथा निर्वाण को भी दो भागों में विभक्त करते हैं। बुद्धत्व की प्राप्ति के पश्चात् भी दुःख स्कन्ध की सन्तति के अविच्छिन्न रूप से विद्यमान रहने तक की अवस्था को सोपधिशेष निर्वाण और दुःख सन्तति यानी पंचस्कन्धों का निरोध हो जाने की अवस्था को निरुपाधिशेष निर्वाण कहते हैं। इस प्रकार रूपकाय का निरोध होने के पश्चात् प्राणियों का साक्षात् कल्याण नहीं हो सकता, तब भी वह कल्याण से निवृत्त होता हो या परार्थ सम्पत्ति का क्षय होता हो ऐसा नहीं है। जैसे कि महापरिनिर्वाण की अवस्था में आनन्द आदि शिष्यों द्वारा महापरिनिर्वाण की प्राप्ति पर अत्यन्त दुःख की अनुभूति प्रकट करने पर बुद्ध ने अपने अन्तिम उपदेश के रूप में कहा था—

"मैंने ऐसा कोई भी तथ्य अपने जीवन में तुम्हारे सम्मुख नहीं छिपाया। मेरा वह निरावरण चरित्र ही तुम्हारा शास्ता है, वही पथप्रदर्शक है। उसका आचरण कर स्वयं अपने में ज्ञान का दीप जलाओ" आदि-आदि।

भगवान् बुद्ध का वह उपदेश आज 2500 वर्षों के बाद भी लोगों के दिलों को सत्य, अहिंसा और बोधितत्त्व की ओर प्रेरित कर रहा है। बौद्ध धर्म दर्शन के अध्ययन और

अध्यापन की जो अविच्छिन्न परम्परा है वही उनके ( बुद्ध के ) पुण्य का परिणाम है। इस प्रकार श्रावकयानियों के अनुसार बुद्ध का मनुष्य के रूप में अवतार लेकर प्राणियों का प्रत्यक्ष कल्याण करना सम्भव नहीं हो सकता। श्रावकयानी रूपकाय से लक्ष्य की प्राप्ति नहीं मानते और बुद्ध के रूपकाय को दुःख-सत्य मानते हैं। यद्यपि श्रावकयानियों ने भी बुद्धकाय को दुःखस्कन्ध और आस्रव स्वीकारा है, फिर भी उसे 32 लक्षण और 84 अनुव्यञ्जनों से सुशोभित माना है। इसे हेतु मार्ग में पुण्य संभार का संचय माना है। जैसे सामान्य प्राणियों की सुरूपता कुरूपता आदि उनके पुण्य कर्म का फल माना जाता है, वही क्रम बुद्ध के साथ भी है। लेकिन महायानियों की स्थिति इसके विपरीत है। गोत्र की व्याख्या के प्रसंग में यह बात स्पष्ट हो चुकी है कि इस नय में बुद्ध महापरिनिर्वाण के बाद भी निर्माणकाय और सम्भोगकाय के रूप में प्रकट होकर सत्त्वों का निरन्तर कल्याण करते हैं। अतः उसकी प्राप्ति कैसे हो सकती है, यह विचारणीय है।

हम देखते हैं कि प्रज्ञा पक्ष का पूर्णरूपेण प्रतिपादन पारमितायान में भी है, लेकिन विनेय जनों के अध्याशय के अनुरूप जबतक भव रहेगा, तब तक प्राणिमात्र का कल्याण करते हुए विद्यमान रहनेवाले रूपकाय का उपादान कारक क्या हो ? जो 32 लक्षणों और 84 अनुव्यञ्जनों से सुशोभित निर्माणकाय और अकनिष्ठ भुवन में स्थित संभोगकाय है। जैसे कि हम प्रज्ञापक्ष धर्मकाय का उपादान शून्यता के रूप में विचार कर भावना करते हैं, वैसे ही रूपकाय की तत्स्वरूप स्वयं में भावना करने की विधि पारमितानय में नहीं कही गयी है। अर्थात् परार्थसिद्धि को देनेवाले रूपकाय को मार्गीकरण की विधि का होना और न होना दोनों नयों की सीमा रेखा खींची जा सकती है। ऐसा स्वीकारने पर पुनः यह प्रश्न उठता है कि जिस फल की प्राप्ति हमें करनी हो, क्या उसकी मार्ग-फल सदृश ही भावना करें ? यदि हाँ तो क्या मनुष्य जन्म लेने के लिए मनुष्य रूप की भावना करते रहना होगा या उसी प्रकार अन्य पशु-पक्षियों तक इसकी व्याप्ति स्वीकारनी होगी ? विशेष अवस्था में शायद ऐसा स्वीकार करना अनुचित न हो, जैसे कि सूत्रालंकार में—संभोगकाय को एकस्वरूप पंचनिश्चित उपभोगों से युक्त शाश्वत माना है।

प्रकृत्या संस्रवेनापि प्रबन्धेनैषु नित्यता (10.65)

इस प्रकार अविच्छिन्न रूप से सत्त्वों के सम्मुख प्रकट होने के लिये रूपकाय का एक अविच्छिन्न आश्रय होना तथा उपादान होना जरूरी है। अतः इसके लिए तत्स्वरूप भावना करना जरूरी हो सकता है।

आर्य नागार्जुन रत्नावली में कहते हैं—

बुद्धानां रूपकायस्तु पुण्यसंभारतो भवेत्।
धर्मकायसमासेन ज्ञानसंभारजो नृप ॥ (3.13)

इसके अनुसार धर्मकाय का हेतु ज्ञान-संभार और रूपकाय का हेतु पुण्य-संभार है। इस मत को प्रायः सभी मानते हैं तथापि पारमितानय में ज्ञान-संभार का प्रतिपादन स्पष्ट पूर्णरूप से किया जाता है। जैसे कि ऊपर भी कहा जा चुका है कि दर्शन ( शून्यता ) चतुष्कोटि निष्प्रपंच से बढ़कर दूसरा नहीं हो सकता, लेकिन जहाँ तक रूपकाय हेतु का सम्बन्ध है पारमितानय में—

यस्य स्यादत्र यो हेतुर्लक्षणस्य प्रसाधकः।
तस्य तस्य प्रपूर्यायं समुदागमलक्षणः॥ ( अभि॰ अलंकार 8।18 )
गुरूणामनुयानादिदृढता संवरं प्रति।
संग्रहः सेवनं दानं प्रणीतस्य च वस्तुनः॥ ( ,, ,, 8।19 )

इस प्रकार 32 लक्षणों और 84 अनुव्यंजनों के हेतु रूप में गुरु का आगमन अवगमन करना, दानादि पारमिताओं का अनुशीलन करना आदि का वर्णन किया है, और उससे भी आगे उत्कृष्ट अवस्था में पहुँचने के लिये बुद्ध क्षेत्र ( विशुद्ध क्षेत्र ) की परिशुद्धि व्यवस्था की गयी है।

जैसे कि अभिसमयालंकार में कहा है—

बुद्धक्षेत्रस्य निष्पत्तिर्बुद्धसेवा परीक्षणे। ( 1।67 )
अक्षज्ञानं जिनक्षेत्रशुद्धिर्मायोपमा स्थितिः॥ ( 1।68 )

इसकी व्याख्या करते हुए हरिभद्र ने कहा है कि इस प्रकार विशुद्ध क्षेत्र की रूपभूमि स्वर्ण निर्मित है। पेड़ पौधे रत्नजटित हैं और जलादि भी अष्ट गुणों से युक्त है। यहाँ सत्त्वों की देव-देवी के रूप में भावना की जाती है तथा सभी धर्म मायोपम माने जाते हैं।

लेकिन वज्रयानियों का मत है कि जबतक विमान मण्डलयुक्त संभोगकाय 13 उपभोग वस्तुओं तथा लक्षणानुलक्षणों से युक्त फलरूपी काय की मार्ग अवस्था में ही भावना नहीं करलेता मात्र दान, शील आदि से उसकी प्राप्ति नहीं हो सकती। अब यह देखना है कि वज्रयान की अपनी रूपकाय के मार्गीकरण की कौनसी विशेष प्रक्रिया है ? ऊपर पारमितानय और मन्त्रनय के अन्तर पर विचार करते समय यह स्पष्ट हुआ है कि देवकाय की भावना तथा रूपकाय का विशेष उपादान होना चाहिये। जैसे धर्मकाय के उपादान हेतु शून्यता की भावना की जाती है, उसी प्रकार रूपकाय के उपादान के लिये भी सूक्ष्म प्राण चित्त को स्वीकारना जरूरी है। यही वह तत्त्व है, जो देवकाय का उपादान बनता है क्योंकि मन्त्रयान की शुरुआत ही "ॐ स्वभावसर्वधर्मस्वभावशुद्धोऽहम्" तथा "ॐ शून्यताज्ञान वज्रस्वभावात्मकोऽहम्" से होती है। अर्थात् सर्वधर्म स्वभाव शून्यता की भावना कर उसी शून्यता की भावना से चतुष्कोटि निष्प्रपंच निजचित्त तथा सूक्ष्म प्राण चित्त से समरस (एकरस) रहती है। जैसे कि दीप और दीपाली या फूल और उसकी गंध को अलग नहीं किया जा सकता उसी तरह से चित्त और प्राण वायु भी अलग नहीं है। ये परस्पर एक रस है। जिसे तन्त्रों में पंचप्रभामय प्राण

भी कहा है, चित्त का अद्वय स्वरूप है। उससे देवता का रूप प्रकट होता है। यहाँ स्वयं इष्टदेव सप्त अवयव युक्त वज्रधर की भावना करनी चाहिये और फिर ( उसे ) स्वभाव से निष्प्रपंच शून्य की, जिसे वज्रयान में उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम नामक युगल भावना की संज्ञा दी जाती है। अर्थात् सारांश में वज्रयान में कायवाक्चित्त नामक त्रिवज्रकाय स्वरूप की समरसता एवं एकाकारतारूप-काय ही चित्त है, चित्त ही काय है, चित्त ही वाक् है, वाक् ही चित्त है, ऐसा मान्य है। गुह्य समाज तंत्र में कहा गया है—

कायवाक्चित्तवज्रेण भेद्याभेद्यस्वभावतः। ( 18।38 )

नामसंगीति में भी—

अनादिनिधनो बुद्ध आदिबुद्धो निरन्वयः।
ज्ञानैकचक्षुरमलो ज्ञानमूर्तिस्तथागतः ॥ ( 100 )

अतः जितना बुद्ध का ज्ञान असीमित है, उसीप्रकार बुद्ध का रूप भी, जहाँ तक बुद्ध का ज्ञान व्याप्त है, वहीं तक काय की भी व्याप्ति है। इसप्रकार सूक्ष्म प्राण और चित्त, अथवा निज चित्त को स्वीकारे बिना हमारा जो उद्देश्य सर्वसत्त्वों का कल्याण करना है, वह सिद्ध नहीं हो सकता। पारमिता में हम पाते हैं कि सर्वधर्म निस्वभाव है और इसी का प्रतिपादन वहाँ किया जाता है। उस अवस्था में 'न ग्राह्य है और न ग्राहक' आदि वाक्यों के सहारे कुछ हाथ नहीं लगता। ऐसा अनुभव होता है कि हम कहीं सर्व शून्य आकाश में स्थित हैं। हर कार्य के प्रत्ययों पर सोचते हैं तो, कुछ ऐसा अनुभव होने लगता है हम कहीं शून्य आकाश तक फैले हुए रेगिस्तान के बीच पड़े हैं। क्या है ? कहाँ है ? कहाँ से आये ? कहाँ जाना है ? कहाँ स्थित हैं ? क्या करना चाहिये और क्या नहीं करना चाहिये ? इन प्रश्नों का कोई समाधान नहीं मिलता।

विज्ञानवादी भी यद्यपि अद्वय में और माध्यमिक भी अद्वय एवं विषय विषयी एकाकारता रूप शून्यता में स्थित हैं, लेकिन विज्ञानवादी चित्त की सत्ता को अभिनिवेश के साथ स्वीकारते हैं तथा माध्यमिकों में हर एक क्षण, हर एक धर्म, तथागत, स्कन्ध गति आदि की परीक्षा में बीतता है। जैसे कि माध्यमिक कारिका गतागत परीक्षा में—

गतं न गम्यते तावदगतं नैव गम्यते।
गतागतविगिर्मुक्तं गम्यमानं न गम्यते ॥ ( 2।1 )

के अनुसार देखें तो कुछ हाथ नहीं लगता या अकर्मण्यता का अनुभव होने लगता है अतः महान लक्ष्य परार्थ हेतु दिव्य शक्ति, ज्ञान, चक्षु आदि की प्राप्ति हेतु चतुष्कोटि निष्प्रपंच प्राण चित्त एवं निजचित्त या बोधिचित्त, महामुद्रा या महासम्पन्न चित्त अर्थात् आभास शून्य अद्वय रूप में समाहित रहना जरूरी प्रतीत होता है। यहाँ आभासशून्यता का अर्थ मात्र विद्या

शून्य नहीं, अपितु चतुर्थ अभिषेक के समय संकेतित परमार्थ प्रभास्वर, अर्थात् एवंस्वरूप सप्त अवयवों[1] से युक्त वज्रधर, संभोगकाय ही महामुद्रा या आभासशून्य है। इसीलिये वज्रयान में भव और निर्वाण को तथा परमार्थ और संवृत्ति को अद्वय स्वरूप स्वीकारा है। यही वज्रयान का दर्शन और साधना का प्रमुख तथ्य है।

वज्रयान में देव भावना की विधियों में बीज, लक्षण, आयुध आदि को आलम्बन बनाकर क्रमशः भावना करने की विभिन्न प्रकार की विधियाँ हैं, जिनके कारण तन्त्रों के क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर तन्त्र आदि विभाग हुए हैं। इनकी भावना विधियों पर बाद में क्रमशः विचार किया जायेगा। अभी वज्रयान प्रतिपादित अद्वय स्वरूप की जो चर्चा की गयी है, वह अनुत्तर तन्त्र के अनुसार है। इन सभी तन्त्रों की अपनी दृष्टियाँ और साधनाएँ हैं। इन सभी तन्त्रों के भेद-उपभेदों साधना पद्धतियों पर हम आगे विचार करेंगे।

●

1. संभोगसम्पन्न अवयव, एवंअद्वय अवयव, महासुख अवयव, निःस्वभाव अवयव, महाकरुणा अवयव, निरन्तरता अवयव, अनिरुद्ध अवयव।

# प्रस्तावना

दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना की परामर्शदात्री समिति के दिनांक 11–8–1987 के निर्णय के अनुसार 'धीः' के इस चतुर्थ अंक में ज्ञानोदयतन्त्र का प्रकाशन किया जा रहा है। यह तन्त्र क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर विभागों में विभक्त बौद्ध तन्त्रों के योग विभाग के अन्तर्गत आता है।

इसमें चित्त, वाक् और काय चक्रों के अन्तर्गत ध्येय दस भूमियों और चौबीस पीठों का विवरण देने के बाद शरीर में स्थित नाड़ियों और चक्रों का विवरण देकर उनकी भावना का प्रकार बताया गया है। इसके बाद सहजप्रज्ञा योग, वसन्ततिलक योग, समुत्पन्नक्रम योग और प्रज्ञोपाय योग का विवरण देकर षट्चक्र विशुद्धि और पंचज्ञान विशुद्धि की भावना का विस्तार किया गया है।

यह ग्रन्थ अतिसंक्षेप में बौद्ध तन्त्रों में वर्णित योग का समग्र वर्णन प्रस्तुत करता है। इस ग्रन्थ का तिब्बती अनुवाद उपलब्ध नहीं होता। इन विशेषताओं को देखते हुए ही दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना द्वारा प्रकाशनीय ग्रन्थों में इसका समावेश किया गया था। इसको विज्ञ पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करते हुए हमें प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है।

जिन 11 हस्तलेखों के आधार पर इस ग्रन्थ के पाठों का निर्धारण किया गया है, उनका विवरण इस प्रकार है :—

क—राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू, नेपाल सं० 3।658, पत्र सं० 11, देवनागरी लिपि, पूर्ण। श्री जगन्नाथ उपाध्याय जी के संग्रह की प्रतिलिपि।

ख—रा० अ० का० ने० सं० 5।39, पत्र सं० 19, नेवारी लिपि, पूर्ण। श्री जगन्नाथ उपाध्यायजी के संग्रह की प्रतिलिपि।

ग—रा० अ० का० ने० सं० 3।338, पत्र सं० 20, देवनागरी लिपि, पूर्ण। डा० ठाकुरसेन नेगी के पास की प्रतिलिपि।

घ—इंस्टिट्यूट फार एडवांस स्टडीज आफ वर्ल्ड रिलिजन्स, अमेरिका एम० बी० बी०-II–184, पत्र सं० 13, नेवारी लिपि, पूर्ण। माइक्रोफिश के० ति० उ० शि० सं० सारनाथ, वाराणसी। फोटो प्रिंट तथा जिराक्स प्रति अस्पष्ट है।

ङ—इंस्टिट्यूट फार···अमेरिका, एम० बी० बी०-I–120, पत्र सं० 20, नेवारी लिपि, अपूर्ण (9–11) पत्र नहीं हैं। माइक्रोफिश के० ति० उ० शि० सं०। माइक्रोफिश अस्पष्ट है।

च—इंस्टिट्यूट फार···अमेरिका, एम० बी० बी०-I–72, पत्र सं० 13, नेवारी लिपि, अपूर्ण (अन्त में खण्डित)। माइक्रोफिश के० ति० उ० शि० सं०।

छ—संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट इन टोक्यो युनिवर्सिटी लाइब्रेरी जापान, सं० 143, पत्र सं० 11, नेवारी लिपि, पूर्ण। माइक्रोफिल्म के० ति० उ० शि० सं०।

ज—संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट इन टोक्यो···सं० 142, पत्र सं० 20, देवनागरी लिपि, पूर्ण। माइक्रोफिल्म के० ति० उ० शि० सं०।

झ—आशा सफू कुशी संग्रह, काठमाण्डू, सं० 2।634, पत्र सं० 26, देवनागरी लिपि, पूर्ण। जिराक्स प्रति के० ति० उ० शि० सं०।

ञ—गायकवाड़ ओरियन्टल, इंस्टिट्यूट बड़ौदा, सं० 13279, पत्र सं० 9, देवनागरी लिपि, पूर्ण।

ट—इंस्टिट्यूट फार····अमेरिका, एम० बी० बी०-I-74, पत्र सं० 19, नेवारी लिपि, माइक्रोफिश प्रति के० उ० ति० शि० सं०। अस्पष्ट एवं अपठनीय।

इन 11 हस्तलेखों की सहायता से सावधानी के साथ संशोधन और सम्पादन करने के उपरान्त भी इस ग्रन्थ के कुछ स्थान अभी पूरी तरह से स्पष्ट नहीं हो पाये हैं। इस सम्बन्ध में हम विद्वानों के सुझाव का स्वागत करेंगे।

इस ग्रन्थ के हस्तलेखों को सुलभ कराने में जिन व्यक्तियों और संस्थाओं ने सहायता की है, जिनका कि नाम निर्देश ऊपर किया जा चुका है, उनका हम आभार स्वीकार करते हैं। दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना में कार्यरत विद्वानों को भी हम धन्यवाद देते हैं, जिन्होंने बड़ी तत्परता से पाठसंकलन, सम्पादन अदि कार्य सुचारु रूप से सम्पन्न कर परिष्कृत रूप में इस ग्रन्थ को प्रस्तुत किया है।

एस० रिन्पोछे
निदेशक
दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना

## PREFACE

The *Jñānodaya Tantra* which is of the Yoga genre of the Buddhist Tantra as of the three other classes, the Kriyā, the Caryā and the Anuttara Tantras, is being published here as a part of the first volume of the Rare Buddhist Minor Text Series, appearing in the *Dhī* review.

The text enumerates under wheels of the mind, speech and body the ten grounds (Bhūmis) and the twenty four establishments (Pīṭhas) to be reflected upon. These postulates precede the description of the nervous system and the numerous *Cakras* in the body. The awareness of the vital limbs is important in the comprehension of the esoteric system. The work further elicits understanding of the Sahaja-Prajñā Yoga, Vasanta-Tilaka Yoga, Samutpann-Krama Yoga and the Prajñopāya Yoga with the purifying methods of the six cakras and the five sensory perceptions.

The work presents a total view of yoga, as found in Buddhist esotericism. The Tibetan translation of the text has not been found. Keeping in view these importance the work is included in the texts to be published by The Project. We are happy to bring it out for the readers.

For the presentament of the text in its edited form acknowledgement is due to the following organisations for furbishing the contextual matters.

a. National Archives of kathmandu, Nepal. Ms. No. 3/658 fol. 11, Devanāgarī Script—Complete. Ms-in Prof. J. Upadhyaya's private collections.

b. NAKN. Ms. No. 5/39, fol, 19, Nevārī Script, Complete, J (Ms)

c. NAKN, Ms. No. 3/338, fol. 20, Devanāgarī Script, Complete. Ms with Thakur Sen Negi.

d. Institute for Advanced Studies of World Religions, U S A, Ms. No. MBB. II–184, fol, 13, Nevārī Script, complete, microfische copy in the Śāntarakṣhita Library, Saranath.

e. IASWR, U S A, Ms No. MBB, I-120, fol. 20, Nevārī Script, incomplete, microfische copy in Śāntarakṣhita library, Saranath.

f. IASWR, Ms. No. MBB, I-72, fol. 13-Nevārī Script, incomplete fragile last part. microfische copy. in Śāntarakṣhita Library, Saranath.

g. Sanskrit MSS in Tokyo University Library, Japan. MS. No. 143, fol. 11, Nevārī Script, complete, microfilm, Śāntrakṣhita Library, Saranath.

h. SMTUL, MS. No. 142, fol. 20, Devanāgarī Script, complete, microfilm, Śāntarakṣhita Library, Saranath,

i. Āshā Safu Kuthi collections, Kathmandu, MS. No. 2/634, fol. 26, Devanāgari Script, complete, zyrox copy in the Śāntrakṣhita Library, Saranath.

j. Gaekwad Oriental Institute, Baroda, MS. No. 13279/29 fol. 9. Davanāgarī Script, complete.

k. IASWR, U S A, MS. No. MBB--174, fol. 19, Nevārī Script, microfische copy in the Śāntarakṣhita Library, Saranath, illegible.

We are very grateful to individuals and the Institutes which made the mansuscripts available for us. I also express my pleasure for the work done by the scholars of the project in bringing it out in an accomplished form.

**S. Rinpoche**
*Director*
Rare Buddhist text Project

# विषयसूची


| | |
|---|---|
| महासुखचक्रं बुद्धभूमिवज्रमतितत्त्वं त्रिलोकं त्रिकायम् | 121 |
| पीठ-उपपीठचित्तचक्रं विमलभूमिशीलसमुदयस्थानम् | 122 |
| क्षेत्रं प्रभाकरीभूमिक्षान्तिनिरोधस्थानम् | 123 |
| उपक्षेत्रम् अर्चिष्मतीभूमिवीर्यमार्गज्ञानम् | 123 |
| छन्दोह अभिमुखीभूमिध्यानक्षयज्ञानम् | 123 |
| उपछन्दोह सुदुर्जयाभूमिप्रज्ञाऽनुत्पादज्ञानम्, इति वाक्चक्रम् | 123 |
| मेलापकं दुरंगमाभूमि उपायो धर्मज्ञानम् | 123 |
| उपमेलापकमचलाभूमिप्रणिधानमद्वयं ज्ञानम् | 123 |
| श्मशानं साधुमतिभूमिबलसंवृतिज्ञानम् | 123 |
| उपश्मशानं धर्ममेघा-ज्ञानपरिचितज्ञानम्, इति कायचक्रम् | 124 |
| नाडीचक्रात्मकपरमगम्भीरोत्पन्नक्रमः | 124 |
| चतुश्चक्रभावनायोगः | 125 |
| सहजप्रज्ञायोगः | 126 |
| नाडीत्रयभावनायोगः | 127 |
| वसन्ततिलकयोगः | 128 |
| समुत्पन्नक्रमयोगः | 128 |
| प्रज्ञोपाययोगः | 129 |
| षट्चक्रविशुद्धिः | 130 |
| पञ्चज्ञानविशुद्धिः | 133 |
| श्लोकार्धानुक्रमणी | 135 |

# ज्ञानोदयतन्त्रम्

### ॐ नमः [1]सर्वज्ञाय[2]

अथातः संप्रवक्ष्यामि ज्ञानं ज्ञानोदयोत्तमम् ।
शरीरार्थं[3] च सर्वेषां ज्ञात्वा [4]यद्धेतुकारणात् ॥ 1 ॥

गिरिगुहायां महोदधौ नदीतीरे वृक्षमूले मातृकागृहे शिवालये उद्याने श्मशाने[5] चतुष्पथे विहारे चैत्यालये वा गृहे विजने निरुपद्रवेऽनुकूले कृतनिलये एषु स्थानेषु प्रदर्शयेत् ।

स्वभावशुद्धाः सर्वधर्माः स्वभावशुद्धोऽहमिति, प्रकृतिपरिशुद्धाः सर्वधर्माः प्रकृतिपरिशुद्धोऽहमिति निश्चित्य[6] [चित्ते] स्वदेहे [7]वाऽऽधाराधेयमण्डलमधिमुञ्चेत्[8] । अनेन शरीरं कूटागारं[9] समं[10] चतुरस्रं चतुर्द्वारं [11]चाष्टभिरङ्गैरष्टस्तम्भैः शोभितं मध्यमण्डलं रम्यं पञ्चतथागतं [12]पञ्चकामात्मकं [13]पञ्चचक्रम् । तत्र रोमाणि कीरकान्[14] चर्ममांसवज्रप्राकारमस्थिपञ्जरं वज्रपञ्जरं [15]थुलामाला[16]मलजालं च मणिवज्रवितानम्—

[17]वितानं [18]वारसिंहं च मध्ये[19]ऽष्टस्तबकं हृदि ।
कोणे[20]ऽष्टस्तबकं ज्ञात्वा खेटौ[21]फूफुसवुक्कचाः ॥ 2 ॥

चण्डालीज्वाला[22]मालानलार्कः [23]पण्यादिकं वज्रमयमधिमुञ्चेत् । अन्तरालं धर्मोदयमधिमुञ्चेत् । तत्र [24]कबन्धोऽर्धद्वयशूलभिन्नादिसु(सू)चकैश्चक्रं[25]मन[:]स्थानं पश्येत् । निषद्यादिकारकैर्द्विपुट[26]त्वेन द्विगुणं पृथिव्यप्तेजोवायुधात्वात्मकैः परिगतानष्टौ धातुं(तून्) स्वसनि(न्नि)त्यतया युक्ता[न]ष्टौ श्मशानानधिमुञ्चेत् ।

---

1. श्रीसर्व–च. । 2. 'ॐ नमः श्रीचक्रसंवराय' इत्यधिकः पाठः–घ. । 3. र्थश्च–क. ज. । 4. ये हेतु–ख.छ.झ.ञ । 5. नास्ति–च. । 6. निश्चिते–क. ग. ज. झ. । 7. वाधावाधेय–क. ख. ग. घ. ङ. च. छ. । 8. मुच्येत्–क. ग घ. ज. । 9. कूटाङ्गारं–घ. छ ज ञ. । 10. समचतुरस्रचतुर्द्वारैः–च. । 11. वाष्टाभि–ङ. । 12. पञ्चकात्म–ख., पञ्चकायात्म–क. घ. च. छ ज. झ. । 13. पञ्चक्रमं–छ. । 14. कील–छ. । 15. थूला–ख.च.छ.झ.ञ, थूल–घ. । 16. मालासरजालं–ख. ग. घ. च. ज. झ. ञ. । 17. वीता–क ग. ङ. । 18. वाल–छ. । 19. मध्यष्ठास्ते–ग. ज., मध्यस्थं–घ., ष्ठं–ङ च झ. । 20. कोणष्ठां–ङ. च. ज. झ. । 21. खेर्वे–क । 22. ज्वालावज्रज्वालानला–ख. घ. ङ. च. झ. ञ. । 23. पक्ष्या–ज.ञ. । 24. कबन्धोर्द्धत्वशायित–क. ख. ग. घ., द्वशा–ङ. झ. ञ., द्वन्द्वशा–च. । 25. चक्रमणस्था–घ छ.ञ., मशस्था–क.ग.ज., मूलस्थानं–ङ. । 26. द्विप्रभ–क, द्विपुल–ग, द्विपूत–झ. ।

ततः पादद्वयं(ये) धन्वाभं वायुभण्डलम्, नाभितले त्रिकोणमाग्नेयमण्डलम्, जठलं(रे) वर्तुलं वारुणमण्डलम्, कक्षस्थं(स्थे) चतुरस्रं माहेन्द्रमण्डलमधिमुञ्चेत् । उत्तमाङ्गमष्टश्रृङ्गसुमेरुमधिमुञ्चेत् । ततस्तत्पृष्ठेऽधिष्ठितं द्वात्रिंशद्दलकमलं तन्मध्ये चन्द्रमण्डलं तन्मध्यगता नाडी [1]सूक्ष्मं [2]खगमुखाकारमनाहतमालिकालिज[3]हूंकारं वज्रसत्त्वस्वरूपं ष[ट्]त्रिंशन्नाडीजनकं समधिमुञ्चेत् । तदुद्भवचन्द्रफलभवैः[4] शशाङ्क-संकाशं सहजसंभोगकायात्मकं [5]कालिस्वभावमुपायरूपं सुविशुद्धधर्मधातुज्ञानात्मकं श्रीहेरुकम्, ततः सहजनिर्माणनभोनिभं सर्वाङ्गप्रत्यङ्गसर्वाशाकाशव्यापकं स्व[ा]भाविक-कायात्मकमालिस्वभाव(वं) [6]प्रज्ञारूपं [7]शु(सु)विशुद्धधर्मधातुस्वभावं [8]वज्रवाराहीमधि-मुञ्चेत् ।

ततः समयचक्रात्मके तारु(लु)कमले पूर्वदले भगवतः पूर्वमूर्ति[ः] शब्दवहा दर्शनज्ञानरूपा शशानामनाडी डाकिनी, उत्तरमूर्तिर्गन्धवहा समताज्ञानरूपा क्षीरवहानाम-नाडी लामा । पश्चिमदले पश्चिममर्ति[ः] रसवहा प्रत्यवेक्षणाज्ञानस्वभावस्निग्धा नाडी खण्डरोहा, दक्षिणदले दक्षिणमूर्तिः स्पर्शवहा कृत्यानुष्ठानरूपा मधुरानामनाडी रूपिणी । हृत्कमल इत्यपरमुखचतुर्षु [9]इत्ये[व] लोक[ाः] कथयन्ति, त्रिकोणेषु पत्रेषु च[10] सहस्रं प्रनाडिकाः[11] बोधिचित्तवहा वाहे(बाह्ये) [12]चतुःपूजारूपा बोधिचित्तकरोटकाः ।

**इति महासुखचक्रं बुद्धभूमिवज्रमतितत्त्वं त्रिलोकं त्रिकायम्**

ततः पूं जां ऊं आं गों लां दं[13]मां कां वं[14] त्रि कां[15] क्रां कां[16] लां[17] कां ह्लीं प्रं[18] गुं सां[19] सुं[20] नं सिं [21]मं कूं[22] इति बीजाक्षराणि यथास्थानं क्रमेण भावयेत् ।

ततः पुल्लीरमलयशिरसि खण्डकपालि[23]नखदन्तवहा अजानाडी प्रचण्डा, जालन्धरशिखायां महाकङ्कालकेशरोमवहा नाडी चण्डाक्षी, ओडियानदक्षिणकर्णे कंकार-(ल)[24]त्वङ्मलवहा [25]महानाडी प्रभामति(ती) । मस्तकपृष्ठे अर्बुदविकटदंष्ट्रि(ष्ट्री) मांसवहा बलानाडी महानासा । इति [26]पीठप्रमुदिता[27]भूमिपोठदानदुःखज्ञानम् ।

1. शुष्कं–च. । 2. खङ्ख–ङ.च. । 3. लितः–क., आलिज–छ. । 4. चन्द्रम्भाव–क ग., 'चन्द्रफलभवैः' नास्ति–ज. झ. ञ. । 5. 'कालि' नास्ति–क. ग. च. ज. । 6. प्रत्यङ्ग–ञ. । 7. शुचिशु–क ख. ग. घ. । 8. वज्रवज्रवा–ङ. । 9. इत्यनो कथ–क. ङ. ज. । 10. चतुरस्रं–क. ख. ग. घ. ङ. च. ज. । 11. डिकां–ख. ग. ङ. छ. । 12. चतुर्भुजा–ङ. च. । 13. दें–ङ. च. ज. । 14. भौँ–ङ.च., जां–ख घ., ऊं–ज. ञ. । 15. काँ–ख.घ., कैाँ–ङ.च.छ.झ. । 16. 'कां क्रां' इति विपर्यस्तः पाठः–छ. । 17. लं–ङ. । 18. प्रें–ङ. ज. ञ. । 19. सौं–ङ. च. ज. झ. ञ. । 20. सूं–ख. च. । 21. मुं–ङ., मूं–च. । 22 कुं–ङ. । 23. पाल–ङ. । 24. त्वगाल–क. ख. ग. घ. ङ. च. ज. । 25. मला–छ. । 26. 'पीठ' नास्ति–घ. । 27. 'भूमिपीठ' नास्ति–क. ख. ग. ङ. छ. ज. झ. ञ. ।

गोदावरीवामकर्णे [1]स्वरवैरिणस्नायुवहा रजानाडी वि(वी)रमती, रामेश्वर-भ्रूमध्ये अमिताभा अस्थिवहा [2]पटानाडी खर्वरी । देवीकोटचक्षुर्द्वये वज्रप्रभा वुक्कवहा भगानाडी लङ्केश्वरी, ता(मा)लवस्कन्धद्वयो[3]र्वज्रदेह[4]हृदयवहा [5]चोद्धतानाडी द्रुमच्छाया । इत्युपपीठविमलाभूमि[6] शीलसमुदयज्ञानम्[7] । चित्तचक्रं धमं हूँ खर्वरी स्वर्गालयः ।

कामरूपकक्षद्वयं अङ्कुरिकः[8] अक्षिवहा महानाडी ऐरावती । ओड्रे स्तनयुगले वज्रजटिले[9] पित्तवहा महानाडी महाभैरवी । इति क्षेत्रं प्रभाकरी[10]क्षान्तिनिरोधज्ञानम् ।

[11]त्रिशकुनिनाभौ महावीरफुफ्फुसवहा प्रभानाडी वायुवेगा । कोशले नासिकाग्रे वज्रहूंकार-अन्त्रमालावहा [12]हलानाडी सुराभक्षी । इति उपक्षेत्रम् अर्चिष्मती-[13]भूमिवीर्यमार्गज्ञानम् ।

कलिङ्गे मुखे [14]सुभद्रगुणवर्तिवहा महानाडी श्यामादेवी । लम्पाककण्ठे वज्र-भद्रा[15] बलवहा[16] सौख्यदा नाडी सुभद्रा । इति छन्दोह-अभिमुखीभूमि[17]ध्यानक्षय-[18] ज्ञानम् ।

काञ्चिद्वय[19](पायु) महाभैरवपुली(री)षवहा [20]घनानाडी हयकर्णा । हिमालये मेढ्रे विरूपाक्षां(क्षा) सोमान्तवहा सितानाडी खगानना । इति उपछन्दोहसुदुर्जयाभूमि-प्रज्ञाऽनुत्पाद[21]ज्ञानम् । इति वाक्चक्रम् । संभोग-आभूचरीमर्त्यभोगः ।

प्रेतपुर्यां लिङ्गे महाबला[22] श्लेष्मवहा नाडी चक्रवेगा । गृहदेवतायां गुदे रत्न-वज्रपूयवहा[23] नटोनाडी खण्डरोहा । इति मेलापकदूरङ्गमाभूम्युपायो धर्मज्ञानम् ।

सौराष्ट्रे ऊरुद्वयोर्हयग्रीवलोहितवहा स्फुटानाडी शौण्डिनो, सुवर्णद्वीपे जङ्घायामाकाशगर्भ[24]स्वेदवहा लतानाडी चक्रवर्मिणी । इति उपमेलापकम् अचलाभूमि-प्रणिधानमद्वयं ज्ञानम् ।

नगल(र)पादाङ्गुलिषु श्रीहेरुकमेदोवहा बलानाडी सुवीरा । सिन्धौ पादपृष्ठे पद्मनर्तेश्वर[25]अश्रुवहा शठानाडी महाबला । इति श्मशानं साधुमतिभूमिबलसंवृत्तिज्ञानम् ।

---

1. सुरवै–ख. ग. ङ. च. छ. ञ. । 2. परा–च. । 3. 'द्वयो' नास्ति–ज. । 4. देहा–छ. ज. । 5. छता–ञ. । 6. इतः परं 'भूमि' पदं नास्ति–क. ख. ग. च. छ. ज. झ. ञ. । 7. स्थानम्–क. ग. घ. । 8. रिक–छ. ज. । 9. युगलवज्रतिल–क. ग., जटिल–ज. । 10. प्रभास्था–क. ख. ग. ज., प्रभास्य–च. । 11. त्रिशकुली–क. ग. ज. ञ. । 12. हल–क. ग. ज., लतानाडी–च. । 13. 'भूमि' नास्ति–क. ख. ग. च. छ. ज. । 14. सुभद्रा–घ., द्रे–च. । 15. वज्रप्रभा–घ. । 16. दलवहा–ख. ङ. च. छ. झ., उदरवहा–घ. । 17. 'भूमि'नास्ति–क.ख.ग.च.छ.ज. । 18. ध्यानकरं–क. । 19. काञ्चित्रिय–क. ग., हृदय–घ. झ. ञ., च्रिय–ज. । 20. तना–क.ग.ज. । 21. अनुत्पन्न.–च. । 22. महाचण्डास्यवहा–क. ग. । 23. पूयमहामती–क. ग. । 24. शसंगर्भश्वेत–छ. । 25. नृत्येश्वर–क. ग. ज. झ. ।

